प्राप्ताय क्षुधारोग विनाशनाय नैवेद्यं निर्वपामीति स्वाहा ॥

दीप–तुम ज्ञानप्रकाशे भ्रमतम नाशे, ज्ञेय विकाशे सुखराशे ॥ दीपक उजियारा यातेधारा, मोह निवारा निज भासे ॥ श्री शान्ति जिनेशं नुतशक्रेशं,वृष चक्रेशं चक्रेशं ॥ हन अरि चक्रेश हेगुणधेशं,दया मृतेशं मक्रेशम् ॥ ॐ ह्रीं श्री शान्तिनाथ जिनेन्द्राय गर्भ, जन्म, तप, ज्ञान, निर्वाण पंचकल्याण प्राप्तायमोहांधकार विनाशनाय दीपं निर्वपामीति स्वाहा ॥

धूप–चंदन करपूरं कर वर चूरं,पावक भूरं मांहि जरं॥ तसु धूम उडावैं नाचत जावैं,अलि गुंजावैं मधुर स्वर श्री शांतिजिनेश नुत शक्रेश,वृषचक्रेशं चक्रेशं । हन अरि चक्रेशंहेगुण धेशं, दया मृतेशं मक्रेशम् । ॐ ह्रीं श्री शान्तिनाथ जिनेन्द्राय गर्भ, जन्म, तप, ज्ञान, निर्वाण पंचकल्याण प्राप्ताय अष्टकर्म दहनाय धूपं निर्वपामीति स्वाहा ॥

फल–बादाम खजूरं दाडिम पूर,निंबुक भूरं ले आयो ॥ तासो पद जज्जे शिव फल सज्जे, निज रस रज्जे उम गायो ॥ श्री शांति जिनेशं नुतशक्रेशं, वृष चक्रेशं चक्रेश ॥ हन अरि चक्रेशं हे गुणधेशं,दया मृतेशं मक्रेशम् ॥ ॐ ह्रीं श्रीशांतिनाथ जिनेन्द्राय गर्भ, जन्म, तप ज्ञान, निर्वाण पंच कल्याण प्राप्ताय मोक्ष फल प्राप्तये फलं निर्वपामीतिस्वाहा ।

अर्घ–वसु द्रव्य सवारी तुम दिग धारी, आनंदकारी दृगप्यारी ॥ तुम हो भवितारी करुणाधारी, यातें थारी शरनारी ।। श्री शांति जिनेशं नुत शक्रेशं,वृष चक्रेशं शक्रेशं । हन अरि चक्रेशं हेगुणधेशंदया

मृतेशं मकेशं ॥ ॐ ह्रीं श्री शांतिनाथ जिनेन्द्राय गर्भ, जन्म, तप, ज्ञान, निर्वाण पंच कल्याण प्राप्ताय अनर्घ पदप्राप्तये अर्घं निर्वपामीति स्वाहा ॥

## अथ पंच कल्याणक। छंद सुन्दरी वाद्रुत विलंबित।

गर्भ–असित सातय भादव जानिये। गरभ मंगल तादिन मानिये॥ शचिकियो जननी पद चर्चनं। हम करें इत ये पद अर्चनं ॥१॥ ॐ ह्रीं श्रीशांति नाथ जिनेन्द्राय भाद्रपद कृष्ण सप्तमी गर्भ कल्याण काय अर्घं निर्वपामीति स्वाहा ॥

जन्म–जन्मजेठ चतुर्दशि श्याम है। सकल इंद्रसु आगत धाम है॥ गज पुरे गजसाज सवै तवै। गिरि जजें इत मैं जज हूं अबै ॥ २ ॥ ॐ ह्रीं श्री शांति नाथ जिनेन्द्राय ज्येष्ठ कृष्ण चतुर्दशी जन्म कल्याण काय अर्घं निर्वपामीति स्वाहा ॥

तप–भव शरीर सुभोग असार है। इम विचार तवै तपधार है ॥ भ्रमर चौदस जेठ सुहावनी। धरम हेत जजूं गुण पावनी ॥ ३ ॥ ॐ ह्रीं श्री शांतिनाथ जिनेन्द्राय ज्येष्ठ कृष्ण चतुर्दशी तप कल्याणकाय अर्घं निर्वपामीति स्वाहा ॥

ज्ञान–शुक्ल पौष दशै सुखरास है। परम केवलज्ञान प्रकाश है। भव समुद्र उधारन देवकी, हम करें नित मंगल सेवकी ॥ ४ ॥ ॐ ह्रीं श्री शांतिनाथ जिनेंद्राय पौष शुक्ल दशमी ज्ञान कल्याणकाय अर्घं निर्वपामीति स्वाहा ॥

निर्वाण—असित चौदस जेठ हनेअरी। गिरि समेद थकी शिवतियवरी। सकल इंद्र जजें तित आयके। हम जजें इत मस्तक नायके॥५॥ ॐ ह्रीं श्री शांतिनाथ जिनेंद्राय जेष्ठकृष्णचतुर्दशी मोक्षकल्याण काय अर्घं निर्वपामीति स्वाहा॥

## अथ जयमाला। छंद रथोद्धता।

महा अर्घ—शांति शांतिगुणमंडितेसदा। जाहि ध्यावतसुपंडिते सदा। मैं तिन्हें भगति मंडिते सदा। पूजहूं कलुष हंडिते सदा॥१॥ मोक्ष हेत तुमहीदयाल हो! हे जिनेशगुणरत्नमाल हो॥ मैं अबै सुगुण दाम ही धरूं। ध्यावते तुरत मुक्तितिय वरूं॥२॥

छंद पद्धरी॥ जै शांतिनाथ चिद्रूपराज। भवसागर में अद्भुत जहाज॥ तुम तजसर्वारथ सिद्ध थान। सर्वारथ युत गजपुर महान॥३॥ तित जन्म लियो आनंद धार। हरि तत छिन आयो राजद्वार॥ इंद्राणी जाय परसूत थान। तुमको कर मेले हरष मान॥४॥
हरि गोद देय सो मोद धार। सिर चमर अमर ढारत अपार॥ गिरराज जाय तितसिला पांडु। तापै थापो अभिषेक मांडु॥५॥ तित पंचम उदधितनो सुवारि। सुर कर कर कर लाये उदारि॥ तब इंद्र सहसकर करि अमंद। तुमसिर धारा ढारो सुनंद॥६॥ अघ घघ घघ घघ धुनि होत घोर। भभ भभ भभ धधधध कलस शोर॥ टमटम टमटम वाजत मृदंग। झननन नननन नन नूपुरंग॥७॥ तननन

नन नन नन तनन तान। घननन नन घटा करत ध्वान॥ ताथेई थेई थेई थेई थेई सुचाल। युत नाचत नावत तुमहि भाल ॥८॥ चटचट चट अटपट नटत नाट। झटझटझट हटनट शट विराट॥ इम नाचत राचत भगत रंग। सुरलेत जहां आनंद संग ॥ ९ ॥ इत्यादि अतुल मंगल सुठाठ। तित बनो जहां सुरगिर विराट॥ पुनकर नियोग पितु सदन आय। हरि सौंपो तुम तित वृद्ध थाय ॥ पुन राजमाहि लहि चक्ररत्न। भोग्यो छखंड कर धरम यत्न ॥ पुन तप धर केवल रिद्धि पाय। भवि जीवनि को शिवमग वताय ॥ ११ ॥ शिवपुर पहुचे तमहे जिनेश। गुणमडित अतुल अनंत भेश ॥ मैं ध्यावत हूं नित शीस नाय। हमरी भवबाधा हर जिनाय ॥ १२ ॥ सेवक अपनो निज जान जान। करुणाकर भवभय भान भान ॥ यह विघ्न मूलतरु खंडखंड। चित चिंतन आनंद मंड मंड ॥ १३ ॥

घत्ताछन्द–श्रीशान्ति महंता शिवतिय कंता, सुगुण अनंता भगवंता ॥ भवभ्रमण हनंता सौख्य अनंता, दातारं तारनवंता॥१४॥ओं ह्रीं श्रीशांतिनाथ जिनेन्द्राय गर्भ जन्म तप ज्ञान निर्वाण पंचकल्याण प्राप्ताय अनर्घपद प्राप्तये महार्घं निर्वपामीति स्वाहा।

अथ आशीर्वादः कवित्त–शांतिनाथ जिन के पदपंकज, जो भवि पूजैं मनवचकाय ॥ जन्मजन्म के पातक ताके, ततछिन तज के जांय पलाय ॥ मन वंछित सुख पावैं सो नर, वाचैं भाव भगति अति लाय ॥ तातैं वृन्दावन नित वंदे, जातैं शिवपुर राज कराय ॥ १५ ॥ इत्याशीर्वादः ॥

इति श्रीशांतिनाथ जिन पूजा संपूर्णा ॥ १६ ॥

# १७ अथ श्रीकुंथुनाथजिन पूजा प्रारभ्यते ।

(वृन्दावनकृत) छंद माधवी ।

स्थापना—अज अंक अजै पद राज निशंक,हरे भवशंक निशंकित दाता ।
मतमत्त मत्तगके माथे गथे, मतवाले तिनैं हनिज्यों हरि हाता ।
गजनागपुरी लियो जन्मजिन्हैं, रविके प्रभुनंदन श्रीमतिमाता ।
सहकुंथुसु कुंथुनिके प्रतिपालक,थापूं तिन्हें युत भक्ति विख्याता ॥

ॐ ह्रीं श्री कन्थुनाथ जिनेंद्र अत्रावतरावतर संवौषट् आह्वाननम् ।
ॐ ह्रीं श्रीकुन्थुनाथ जिनेंद्र अत्र तिष्ठ तिष्ठ ठः ठः स्थापनम् ।
ॐ ह्रीं श्रीकुंथुनाथ जिनेंद्र अत्र मम सन्निहितो भव भव वषट् सन्निधी करणम् ।

## अथ अष्टक (मनसुखरायजीकृत चाल मरहटी की)

जलं—सुरतरनीको उज्वल जलभर कनक भृङ्ग मेरी । मिथ्यातृषा निवारण कारण, करूं धार नेरी ॥
कुंथुसुन अरजदास केरी,कुंथुसुन अरजदास केरी । भवसिंधु पड़ा हूं नाथ निकालो,बांह पकरमेरी ।
प्रभुसुन अरजदास केरी,प्रभुसुन अरजदास केरी। जग जंजाल पड़ा हूं वेगनिकालो,बांहपकड़ मेरी ।

ॐ ह्रीं श्रीकुंथुनाथ जिनेंद्राय गर्भ, जन्म, तप, ज्ञान, निर्वाण पंचकल्याण प्राप्ताय अष्ट कर्म दहनाय धूपं निर्वपामीति स्वाहा।

फल–लौंग लायची पिस्ता केला, कमरक शुचि लेरी। मोक्ष महाफल चाखन कारन जजूं सुकर केरी।
कुंथु सुन अरजदास केरी, कुंथु सुन अरजदास केरी, भवसिंधु पड़ा हूं नाथ निकालो, बांह पकड़ मेरी।
प्रभु सुन अरजदास केरी, प्रभु सुन अरजदास केरी। जग जंजाल पड़ा हूं वेग निकालो, बांह पकड़ मेरी
ॐ ह्रीं श्रीकुंथुनाथ जिनेंद्राय गर्भ, जन्म, तप, ज्ञान निर्वाण पंचकल्याण प्राप्ताय मोक्ष फल प्राप्तये फलं निर्वपामीति स्वाहा।

अर्घ–जल चंदन तंदुल प्रसून चरु, दीप धूप लेरी। फलजुत जजन करूं मनसुख भर हरो जगत फेरी।
कुंथु सुन अरजदास केरी, कुंथु सुन अरजदास केरी, भवसिंधु पड़ा हूं नाथ निकालो, बांह पकड़ मेरी। प्रभु सुन अरजदास केरी, प्रभु सुन अरजदास केरी। जग जंजाल पड़ा हूं वेग निकालो, बांह पकड़ मेरी। ॐ ह्रीं श्रीकुंथुनाथ जिनेंद्राय गर्भ, जन्म, तप, ज्ञान, निर्वाण पंचकल्याण प्राप्ताय अनर्घ पद प्राप्तये अर्घं निर्वपामीति स्वाहा।

## अथ पंच कल्याणक। छंद मोतीदाम।

गर्भ–सुसावनकी दशमी कल जान। तजो सरवारथसिद्धि विमान। भयो गरभागम मंगल सार। जजें

हम श्रीपति अष्ट प्रकार ॥ १ ॥ ॐ ह्रीं श्रीकुंथुनाथ जिनेन्द्राय श्रावन कृष्ण दशमी गर्भ कल्याणकाय अर्घं निर्वपामीति स्वाहा ।

जन्म—महा वैशाखसु एकम शुक्ल । भयो तव जन्मति ज्ञान समुक्त । कियो हरि मंगल मंदर सीस । जजें हम अत्र तुम्हें नुतसीस ॥ २ ॥ ॐ ह्रीं श्रीकुंथुनाथ जिनेन्द्राय वैशाख शुक्ल प्रतिपदा जन्म कल्याणकाय अर्घं निर्वपामीति स्वाहा ।

तप—तज्यो षटखंड विभव जिनचंद । विभव हित चित्त चितारि सुछंद । धरे तप एकम शुद्धि वैशाख । सुमग्न भये निज आनंद चाख ॥ ३ ॥ ॐ ह्रीं श्रीकुंथुनाथ जिनेन्द्राय वैशाख शुक्ल प्रतिपदा तप कल्याणकाय अर्घं निर्वपामीति स्वाहा ।

ज्ञान—शुदी तियचैत सुचेतन शक्त । चहूं अरि क्षैकर तादिन व्यक्त । भई समवश्रुति भाख सुधर्म । जजूं पद ज्यूं पद पाईये पर्म ॥ ४ ॥ ॐ ह्रीं श्रीकुन्थुनाथ जिनेन्द्राय चैत्र शुक्ल तृतीया ज्ञान कल्याणकाय अर्घं निर्वपामीति स्वाहा ।

निर्वाण—शुदी वैशाख सुएकम नाम । लियो तिहदिवस अभय शिवधाम । जजें हरि हर्षित मंगल गाय । समर्चित हूं सु हिय वच काय ॥ ५ ॥ ॐ ह्रीं श्रीकुन्थुनाथ जिनेन्द्राय वैशाख शुक्ल प्रतिपदा मोक्ष कल्याणकाय अर्घं निर्वपामीति स्वाहा ।

## अथ जयमाला। अडिल।

महाअर्घ–षट खंडनके शत्रु राजपद में हने। धरदीक्षा षट खंडन पाप तिन्हें हने। त्याग सुदर्शन चक्र धरमचक्री भये। करमचक्रचकचूर सिद्ध दृढ गढलये॥ १॥ ऐसे कुन्थु जिनेश तने पद पद्म को। गुण अनंत भंडार महासुख सद्म को। पूजूं अरघ चढाय पुरणानंद हो। चिदानंद अभिनंद इंद्रगणवंद हो

छंद पद्धडी–जय जय जय जय श्रीकुंथुदेव। तुमही ब्रह्मा हरि त्रिंबकेव। जय वुद्ध विदांबर विष्णु ईश। जय रमाकंत शिवलोक सीस॥३॥जय दयाधुरंधर सृष्टिपाल। जयजय जगबंधू सुगुण माल। सरवारथ सिद्धि विमान छार। उपजे गजपुरमें गुणअपार॥ ४॥ सुरराज कियो गिरन्हौन जाय। आनंद सहित युत भक्तिभाय। पुनि पिता सौंप कर मुदित अंग। हरि तांडव नृत्य कियो अभंग॥ ५॥ पुनि स्वर्गगयो तुम इतदयाल। वयपाय मनोहर प्रजापाल। षटखंड विभव भोगो समस्त। फिर त्याग योग धारो निरस्त॥ ६॥ चवघाति घात केवल उपाय। उपदेश दियो सब हित जनाय। जाके जानत भ्रम तम विलाय। सम्यक दर्शन निर्मल लहाय॥ ७॥ तुम धन्यदेव किरपा निधान। अज्ञान छियातम हरन भान। जय स्वच्छ गुणाकर सुक्त सुक्त। जय स्वच्छ सुखामृत भुक्त भुक्त॥ ८॥ जय भवभय भंजन कृत्य कृत्य। मैं तुमरो हूं निज भृत्य भृत्य। प्रभुअशरण शरण अधारधार। मम विघ्नमूल गिर जार जार॥९॥ जय कुनय यामिनी सूर सूर। जय मन वंछित सुख पूर पूर। मम करम बंध दृढ चूर

चूर। निजसम आनंद दे भूर भूर ॥१०॥अथवा जबलो शिव लहूं नाहि। तबलो येतो नितही लहां हि। भव भव श्रावककुल जन्म सार। भव भव सत मत सत संग धार ॥ ११ ॥ भव भव निज आतम तत्व ज्ञान। भव भव तप संयम शीलदान। भव भवअनुभवनिज चिदानंद। भव भव तुम आगम हे जिनंद ॥ १२ ॥ भव भव समाधि युत मरनसार। भवभव व्रत चाहूं अनागार। यह मोको हे करुणा निधान। सब जोग मिलो आगम प्रमाण॥१३॥ जबलो शिव सपति लहूं नांहि। तबलो मैं इनको नित लहाहि ॥ यह अरज हिये अवधारि नाथ। भव संकट हर कीजे सनाथ॥ १४ ॥

घत्ता छन्द। जय दीनदयाला वरगुणमाला, विरद विशाला सुख आला। मैं पूजूं ध्याऊं सीस निवाऊं, देहु अचल पदकी चाला॥ १५॥ ॐ ह्रीं श्रीकुन्थुनाथ जिनेन्द्राय गर्भ, जन्म, तप, ज्ञान निर्वाणपंचकल्याण प्राप्ताय अनर्घ पद प्राप्तये महा अर्घं निर्वपामीति स्वाहा।

अथ आशीर्वादः–छद त्रोटक–कुन्थु जिनेश्वर पाद पदम जो प्राणी ध्यावे।
अलिसम कर अनुराग सहज सो निजनिधि पावे।
जो वाचै शरदहै करै अनुमोदन पूजा।
वृन्दावन तिन पुरुष सदृश सुखिया नांह दूजा॥ १६ ॥
॥ इत्याशीर्वादः ॥ इति श्रीकुंथुनाथ जिन पूजा संपूर्णा ॥ १७ ॥

# १८ अथ श्रीअरनाथजिन पूजा प्रारभ्यते।

(वृंदाबनकृत) छप्पै।

स्थापना—तप तुरंग असवार धार, तारन विवेकवर। ध्यान शुकल असिधार, शुद्ध सुविचार सुबक्तर॥
भावन सेना धरम दसो, सेनापति थापे। रतन तीन धर शक्ति, मंत्रि अनुभव निरमापे॥
सत्ता तल सोहं सुभट, धुनि त्याग केतु शत अग्रधर। येविधि समाज सजराजको, अरजिन जीते कर्मअर

ॐ ह्रीं श्रीअरनाथजिनेन्द्र अत्रावतरावतर संवौषट् आह्वाननम्।
ॐ ह्रीं श्रीअरनाथजिनेन्द्र अत्र तिष्ठ तिष्ठ ठः ठः स्थापनम्।
ॐ ह्रीं श्रीअरनाथजिनेन्द्र अत्र मम सन्निहितो भव भव वषट् सन्निधीकरणम्॥

## अथ अष्टक। छंद त्रिभंगी।

जल—कन मणिमय झारी दृगसुख कारी, सुरसरितारी नीरभरी। मुनि मनसम उज्वल जनम जरादल, सो ले पदतल धारकरी। प्रभु दीनदयालं अरिकुल कालं, बिरद विशालं सुकमालं॥ हन मम जंजालं हे जग पालं, अर गुणमालं वर भालं॥ ॐ ह्रीं श्रीअरनाथजिनेन्द्राय गर्भ, जन्म, तप, ज्ञान, निर्वाण पंचकल्याण प्राप्ताय जन्म मृत्यु जरा रोग विनाशनाय जलं निर्वपामीति स्वाहा।

चन्दन—भवताप नसावन विरद सुपावन, सुन मन भावन मोद भयो। तातैं घसबावन चंदन पावन,

चर्ण चढावन उमगायो ॥ प्रभु दीनदयालं अरि कुलकालं, बिरद विशालं सुकमालम् । हन मम जंजालं हे जग पालं, अर गुणमालं वर भालम् ॥ ॐ ह्रीं श्रीअरनाथजिनेन्द्राय गर्भ, जन्म, तप, ज्ञान, निर्वाण पंचकल्याण प्राप्ताय संसारा ताप रोग विनाशनाय चन्दनं निर्वपामीति स्वाहा ।

अक्षत–तंडुल अनियारे श्वेत सवारे, शशि दुति टारे थाल भरे । पद अषै सुदाता जगविख्याता, लख भवताता पुंजधरे ॥ प्रभु दीनदयालं अरि कुलकालं, बिरद विशाल सुकमालम् । हन मम जंजालं हे जग पाल, अर गुण मालं वर भालम् ॥ ॐ ह्रीं श्रीअरनाथजिनेन्द्राय गर्भ, जन्म, तप, ज्ञान, निर्वाण पंचकल्याण प्राप्ताय अक्षय पद प्राप्तये अक्षतान् निर्वपामीति स्वाहा ।

पुष्प–सुरतरुके शोभित सुरन मनोभित, सुमन अछोभित ले आयो । मनमथ के छेदन आप अवेदन, लख निरवेदन गुण गायो ॥ प्रभु दीनदयालं अरि कुलकालं बिरद विशालं सुकमालम् । हनमम जंजालं हे जग पालं, अर गुण मालं वर भालम् ॥ ओं ह्रीं श्रीअरनाथजिनेन्द्राय गर्भ, जन्म, तप, ज्ञान, निर्वाण पंचकल्याण प्राप्ताय काम वाण विनाशनाय पुष्पं निर्वपामीति स्वाहा ।

नैवेद्य–नेवज सुचि भक्षक प्रासुक अक्षक, पक्षक रक्षक स्वच्छधरी । तुम करम निकक्षक भस्मक लक्षक, दक्षक पक्षक रक्षकरी ॥ प्रभु दीनदयालं अरि कुलकाल, विरद विशालं सुकमालम् । हन मम जंजालं हे जग पाल, अर गुण मालं वर भालम् ॥ ओं ह्रीं श्रीअरनाथजिनेन्द्राय गर्भ, जन्म, तप, ज्ञान, निर्वाण पंचकल्याण प्राप्ताय क्षुधा रोग विनाशनाय नैवेद्यं निर्वपामीति स्वाहा ।

निर्वाण–चैत अमावस तिथ शुभ कर्म। नाश बासकिय शिवथल पर्म॥ निहचल गुण अनत भंडारी। जजूं देव सुध लेऊ हमारी ॥ ५ ॥ ओं ह्रीं श्रीअरनाथजिनेन्द्राय चैत्र कृष्ण अमावस्या मोक्ष कल्याणकाय अर्घं निर्वपामीति स्वाहा।

## अथ जयमाला। दोहा।

महाअर्घ–बाहर भीतरके जिते, जाहर अर दुखदाय। ताहर कर अरजिन भए, साहर शिवपुर राय॥
राय सुदर्शन पिता जसु, मित्रादेवी माय। हेम वरण तन वर्षवर, नव्वे सहस सु आय॥

छद त्रोटक–जय श्रीधर श्रीकर श्रीपतिजी। जय श्रीवर श्रीभर श्रीमति जी॥ भव भीम भवोदधि तारन है। अरनाथ नमो सुख कारण है॥ ३॥ गरभादिक मंगल सार धरे। जग जीवनके दुखदंद हरे॥ कुरुवंश शिखामणि तारन है। अरनाथनमो सुख कारण है ॥ ४॥ कर राज छखंड विभूति भई। तप धारत केवल बोध ठई॥ गण तीस जहां भ्रम वारण है अरनाथ नमो सुख कारण है॥ ५॥ भवि जीवन को उपदेश दियो। शिवहेत सबैजन धारलियो॥ जगके सब सकट टारन है। अरनाथ नमो सुख कारण है॥ ६ ॥ कहि वीस परूपण सार तहां। निजशर्म सुधारस धार जहां॥ गति चार ह्यषीपन धारन है। अर नाथ नमो सुख कारण है॥ ७ ॥ षट् काय ति जोग तिवेद तथा।

पनवीस कषाय सुज्ञान मथा ॥ सुर संयम भेद पसारन है। अरनाथ नमो सुख कारण है ॥ ८ ॥ रस दर्शन लेश्य छ भव्यजुगं। षट् सम्यक् सेनय भेद युगं ॥ जुगहार तथा सु अहारन है। अर नाथ नमो सुख कारण है ॥ ९ ॥ गुणथान चतुर्दश मारगणा। उप योग दुवादस भेद गणा। इम बीसव भेद उचारण है। अरनाथ नमो सुख कारण है ॥१०॥ इन आदि समस्त वखान कियो। भवि जीवन ने उर धार लियो ॥ कितने शिववादि वधारन है। अरनाथ नमो सुख कारण है ॥ ११ ॥ फिर आप अघाति विनाश सबै। शिव धाम विषे थितकीन तबै ॥ कृतकृत्य प्रभू जगतारन है। अरनाथ नमो सुख कारण है ॥ १२ ॥ अब दीनदयाल दया धरिये। मम कर्म कलंक सबै हरिये ॥ तुमरे गुण को कछु पार न है। अरनाथ नमो सुख कारण है ॥ १३ ॥

घत्ताछन्द–जय श्रीअरदेवं सुरकृत सेवं, समता भेवं दातारं। अरि कर्म विदारन शिवसुख कारन, जै जिनवर जगत्रातारं ॥ १४ ॥

ॐ ह्रीं श्रीअरनाथजिनेन्द्राय गर्भ, जन्म, तप, ज्ञान, निर्वाण पंचकल्याण प्राप्ताय अनर्घपद प्राप्तये महार्घं निर्वपामीति स्वाहा।

अथ आशीर्वादः–छंद आर्या–अर जिनके पदसारं,जो पूजैं द्रव्य भावसो प्राणी। सो पावैं भव पारं, अजरामर मोक्षथान सुखखाणी ॥ १५ ॥

इत्याशीर्वादः। इति श्रीअरनाथजिन पूजा संम्पूर्णा ॥ १८ ॥

# १९ अथ श्रीमल्लिनाथ जिन पूजा लिख्यते।

(वृन्दावनकृत) छंद मदावलिप्त कपोल।

स्थापना—अपराजिततें आय नाथ, मिथिलापुर जाए। कुंभरायके नंद, प्रजापति मात बताए ॥
कनक वर्ण तन तुंग, धनुष पच्चीस विराजे ॥ सो प्रभुतिष्टो आय, निकट मम ज्यों भ्रमभाजे ॥

ॐ ह्रीं श्रीमल्लिनाथजिनेन्द्र अत्रावतरावतर संवौषट् आह्वाननम्।
ॐ ह्रीं श्रीमल्लिनाथजिनेन्द्र अत्र तिष्ठ तिष्ठ ठः ठः स्थापनम्।
ॐ ह्रीं श्रीमल्लिनाथजिनेन्द्र अत्र मम सन्निहितो भव भव वषट् सन्निधी करणम्।

## अथ अष्टक। छंद जोगीरासा।

जल—सुर सरिता जल उज्वल लेकर, मणि शृंगार भराई ॥ जनम जरा मृत नाशन कारण, जजू चरण जिन राई। राग दोष मद मोह हरन को, तुमही हो वरवीरा ॥ याते शरण गही जगपतिजी, वेगहरो भव पीरा ॥ ॐ ह्रीं श्रीमल्लिनाथजिनेन्द्राय गर्भ, जन्म, तप, ज्ञान, निर्वाण पंचकल्याण प्राप्ताय जन्म मृत्यु जरा रोग विनाशनाय जलं निर्वपामीति स्वाहा।

चन्दन—बावन चंदन कदली नंदन, कुंकुम संग घसायो। लेकर पूजूं चरण कमल प्रभु, भव आताप

नसायो ॥ राग दोष मद मोह हरन को, तुम ही हो वरबीरा। याते शरण गही जगपति जी, वेग हरो भव पीरा ॥ ओं ह्रीं श्रीमल्लिनाथजिनेन्द्राय गर्भ, जन्म, तप, ज्ञान, निर्वाण पंचकल्याण प्राप्ताय संसारा ताप रोग विनाशनाय चन्दनं निर्वपामीति स्वाहा।

अक्षत–तंदुल शशिसम उज्वल लीनो, दीनो पुंज सुहाई। नाचत राचत भक्ति करतही, तुरत अक्षैपद पाई ॥ राग दोष मद मोह हरन को, तुम ही हो वरबीरा। याते शरण गही जगपति जी, वेग हरो भव पीरा ॥ ओं ह्रीं श्रीमल्लिनाथजिनेन्द्राय गर्भ, जन्म, तप, ज्ञान, निर्वाण पंचकल्याण प्राप्ताय अक्षय पद प्राप्तये अक्षतान् निर्वपामीति स्वाहा।

पुष्प–पारिजात मंदार सुमन, संतान जनित महकाई। मार सुभटमद भंजन कारण, जजूं तुम्हें शिर नाई ॥ राग दोष मद मोह हरन को, तुम ही हो वरबीरा। याते शरण गही जगपति जी, वेग हरो भव पीरा ॥ ओं ह्रीं श्रीमल्लिनाथ जिनेन्द्राय गर्भ, जन्म, तप, ज्ञान, निर्वाण पंचकल्याण प्राप्ताय काम वाण विनाशनाय पुष्पं निर्वपामीति स्वाहा।

नैवेद्य–फेणी गोझा मोदन मोदक, आदिक सद्य उपाई। सो ले क्षुधा निवारण कारण, जजूं चर्ण लव लाई ॥ राग दोष मद मोह हरन को, तुम ही हो वरबीरा। याते शरण गही जगपति जी, वेग हरो भव पीरा ॥ ओं ह्रीं श्रीमल्लिनाथ जिनेन्द्राय गर्भ, जन्म, तप, ज्ञान, निर्वाण पंचकल्याण प्राप्ताय क्षुधारोग विनाशनाय नैवेद्यं निर्वपामीति स्वाहा।

दाप–तिमिर मोह उर मदिर मेरे, छाय रहो दुख दाई। तास नाश कारणको दीपक, अद्भुत जोत जगाई॥
राग दोष मद मोह हरन को, तुम ही हो वरबीरा। याते शरण गही जगपति जी, वेग हरो भव पीरा॥ ॐ ह्रीं श्रीमल्लिनाथजिनेन्द्राय गर्भ, जन्म, तप, ज्ञान, निर्वाण पचकल्याण प्राप्ताय मोहांधकार विनाशनाय दीपं निर्वपामीति स्वाहा।

धूप–अगर तगर कृष्णागर चंदन, चूर सुगंध बनाई। अष्टकर्म जारन को तुमढिग, खेवत हूं जिनराई॥
राग दोष मद मोह हरन को, तुम ही हो वर बीरा। याते शरण गही जगपति जी, वेगहरो भव पीरा॥
ॐ ह्रीं श्रीमल्लिनाथजिनेन्द्राय गर्भ, जन्म, तप, ज्ञान, निर्वाण पंचकल्याण प्राप्ताय अष्ट कर्म दहनाय धूपं निर्वपामीति स्वाहा।

फल–श्रीफल लौंग बदाम छुहारा, एला केला लाई॥ मोक्ष महाफल दाय जानके, पूजूं मन हरषाई॥
राग, दोष मद मोह हरन को, तुम ही हो वरबीरा। याते शरण गही जगपतिजी, वेग हरो भव पीरा॥
ॐ ह्रीं श्रीमल्लिनाथजिनेन्द्राय गर्भ, जन्म, तप, ज्ञान, निर्वाण पंचकल्याण प्राप्ताय मोक्षफल प्राप्तये फलं निर्वपामीति स्वाहा।

अर्घं–जलफल अर्घमिलाय गायगुण, पूजूं भक्ति बढाई। शिवफल राजहेतु हेश्रीधर, शर्णगही मैं आई॥
राग दोष मद मोह हरन को, तुम ही हो वर बीरा। याते शरण गही जगपति जी, वेग हरो भव पीरा।

ॐ ह्रीं श्रीमल्लिनाथजिनेन्द्राय गर्भ, जन्म, तप, ज्ञान , निर्वाण पंचकल्याण प्राप्ताय अनर्घ पद प्राप्तये अर्घं निर्वपामीति स्वाहा।

## अथ पंचकल्याणक। छन्द लक्ष्मीधरा।

गर्भ–चैत की शुद्ध एकम भली राजई। गर्भ कल्याण कल्याणको साजई॥ कुंभराजा प्रजापति माता तने देवदेवी जजें सीसनावें घने ॥ १ ॥ ऊों ह्रीं श्रीमल्लिनाथजिनेन्द्राय चैत्र शुक्ल प्रतिपदा गर्भ कल्याण काय अर्घं निर्वपामीति स्वाहा ।

जन्म–मार्गशीर्ष शुदी ग्यारसी राजई । जन्म कल्याणको दिवस सो छाजई ॥ इंद्रनागेंद्र पूजें गिरिंद्रे जिन्हें । में जजूं ध्यायके सीस नाऊं तिन्हें ॥ २ ॥ ऊों ह्रीं श्रीमल्लिनाथजिनेन्द्राय मार्गशिर शुक्ल एकादशी जन्म कल्याणकाय अर्घं निर्वपामीति स्वाहा।

तप–मार्गशीर्षे शुदी ग्यारसी के दिना। राजको त्याग दीक्षा धरोहे जिना ॥ दान गोक्षीरको नंदषेणें दियो। मैं जजूं जासके पंच चर्जे भयो॥३॥ ऊों ह्रीं श्रीमल्लिनाथजिनेन्द्राय मार्गशिर शुक्ल एकादशी तप कल्याण काय अर्घं निर्वपामीति स्वाहा ।

ज्ञान–पौषकी श्याम दूतीहने घातिया। केवलज्ञान साम्राज्य लक्ष्मी लिया॥ धर्म चक्रीभये सेव शक्रीकरें। मैं जजूं चर्ण ज्यों कर्म वक्री टरें ॥ ४ ॥ ऊों ह्रीं श्रीमल्लिनाथजिनेन्द्राय पौष कृष्ण द्वितीया ज्ञान कल्याणकाय अर्घं निर्वपामीति स्वाहा ।

घत्ताछन्द–जय जिनस्वामी त्रिभुवन नामी, मल्ल विमल कल्याण करा॥ भवदंद विदारन आनंद कारण, भवि कुमोद निशईशवरा ॥ २१ ॥

ॐ ह्रीं श्रीमल्लिनाथजिनेन्द्राय गर्भ, जन्म, तप, ज्ञान, निर्वाण पंचकल्याण प्राप्ताय अनर्घ पद प्राप्तये महार्घं निर्वपामीति स्वाहा।

अथ आशीर्वादः। छंद शिखरिणी–जजें हैं जो प्राणी द्रव्य अर भावादि विधिसों।करें नाना भांति भगति थुतिवा नौति सुधिसों ॥ लहे शक्री चक्री सकल सुख सौभाग्य तिनको॥ तथा मोक्षे जावे जजत जन जो मल्लि जिन को ॥ २२ ॥

इति श्रीमल्लिनाथजिन पूजा संपूर्णा ॥ १९ ॥

# २० अथ श्रीमुनिसुव्रतनाथ जिन पूजा प्रारभ्यते।

(वृन्दावनकृत) छंद मत्तगयंद ।

स्थापना–प्राणतस्वर्ग विहायलियो, जिनजन्मसु राजगृही मह आई ।
श्रीसुहमित्त पिता जिनके, गुणवानमहा पदमा जसु माई ॥
वीस धनुष तन श्याम छवी, कछ अंक हरीवर वंश बताई ।
सो मुनिसुव्रतनाथ प्रभूकह, थापत हूं इत प्रीति लगाई ॥ १ ॥

ॐ ह्रीं श्रीमुनिसुव्रतनाथजिनेन्द्र अत्रावतरावतर संवौषट् आह्वाननम् ।
ॐ ह्रीं श्रीमुनिसुव्रतनाथजिनेन्द्र अत्र तिष्ठ तिष्ठ ठ:ठः स्थापनम् ।
ॐ ह्रीं श्रीमुनिसुव्रतनाथजिनेन्द्र अत्र मम सन्निहितो भवभव वषट् सन्निधीकरणम् ।

## अथ अष्टक। छंद गीता।

जल–उज्वल सुजल जिम यश तुमारो, कनक झारी में भरूं । जरामरण जामन हरण कारण, धार तुम पदतर करूं ॥ शिवसाथ करत सनाथ, सुव्रतनाथ मुनिगुणमाल हैं । तसु चरण आनंद भरण तारण, तरण विरद विशाल हैं ॥ अब श्रीमुनिसुव्रत में पायन परूं, सुखदाय लख पायस परूं ।

ओं ह्रीं श्रीमुनिसुव्रतनाथ जिनेन्द्राय गर्भ, जन्म, तप, ज्ञान, निर्वाण पंचकल्याण प्राप्ताय
जन्म मृत्यु जरा रोग विनाशनाय जलं निर्वपामीति स्वाहा।

चन्दन–भवताप घायक शांति दायक, मलयहरि घस ढिगधरूं। गुण गाय सीस नवाय पूजत, विघ्न
ताप सबै हरूं॥ शिवसाथ करत सनाथ, सुव्रतनाथ मुनि गुण माल हैं। तसु चरण आनंद
भरण तारण, तरण बिरद विशाल हैं॥ अब श्रीमुनिसुव्रत मैं पायन परूं, सुखदाय लख पायन परूं॥
ओं ह्रीं श्रीमुनिसुव्रतनाथ जिनेन्द्राय गर्भ, जन्म, तप, ज्ञान, निर्वाण पचकल्याण प्राप्ताय
संसारा ताप रोग विनाशनाय चन्दनं निर्वपामीति स्वाहा।

अक्षत–तंडुल अखंडित दमक शशिसम, गमक युत थारी भरूं। पद अषय दायक मुकति नायक, जान
पद पूजा करूं॥ शिवसाथ करत सनाथ सुव्रतनाथ मुनिगुण माल हैं। तसु चरण आनद भरण
तारण, तरण बिरद विशाल हैं। अब श्रीमुनिसुव्रत मैं पायन परूं। सुखदाय लख पायन परूं।
ओं ह्रीं श्रीमुनिसुव्रतनाथ जिनेन्द्राय गर्भ, जन्म, तप, ज्ञान, निर्वाण पंचकल्याण प्राप्ताय
अक्षयपद प्राप्तये अक्षतान् निर्वपामीत स्वाहा।

पुष्प–वेला चमेली रायवेली, केतकी करना सरूं। जगजीत मन्मथ हरण लख, प्रभु तुम निकट ढेरी
करूं॥ शिवसाथ करत सनाथ सुव्रतनाथ मुनिगुण माल हैं। तसु चरण आनंद भरण तारण,
तरण बिरद विशाल हैं॥ अब श्रीमुनिसुव्रत मैं पायन परू, सुखदाय लख पायन परूं।

ॐ ह्रीं श्रीमुनिसुव्रतनाथ जिनेन्द्राय गर्भ, जन्म, तप, ज्ञान, निर्वाण पंचकल्याण प्राप्ताय काम बाण विनाशनाय पुष्पं निर्वपामीति स्वाहा।

नैवेद्य–पकवान विविध मनोग्य पावन, सरस मृदुगुण विस्तरूं। सो लेय तुम पद तर धरतही, क्षुधा डायनको हरूं॥ शिव साथ करत सनाथ, सुव्रतनाथ मुनि गुण माल हैं। तसु चरण आनद भरण तारण, तरण विरद विशाल हैं॥ अब श्रीमुनिसुव्रत मैं पायन परूं, सुखदाय लख पायनपरूं॥

ॐ ह्रीं श्रीमुनिसुव्रतनाथ जिनेन्द्राय गर्भ, जन्म, तप, ज्ञान, निर्वाण पंचकल्याण प्राप्ताय क्षुधा रोग विनाशनाय नैवेद्यं निर्वपामीति स्वाहा।

दीप–दीपक अमोलक रतन मणिमय, तथा पावन घृत भरूं॥ सो तिमिर मोह विनाश, आतम भास कारण ज्वैधरूं॥ शिव साथ करत सनाथ, सुव्रतनाथ मुनि गुण माल हैं। तसु चरण आनंद भरण तारण, तरण बिरद विशाल हैं॥ अब श्रीमुनिसुव्रत मैं पायन परूं, सुखदाय लख पायन परूं॥

ॐ ह्रीं श्रीमुनिसुव्रतनाथ जिनेन्द्राय गर्भ, जन्म, तप, ज्ञान, निर्वाण पंचकल्याण प्राप्ताय मोहांधकार विनाशनाय दीपं निर्वपामीति स्वाहा।

धूप–कर्पूर चंदन चूर भूर, सुगंध पावक में धरूं। तसु जरत जरत समस्त पातक, सार निज सुख को भरूं॥ शिवसाथ करत सनाथ, सुव्रतनाथ मुनि गुण माल हैं। तसु चरण आनंद भरण तारण, तरण बिरद विशाल हैं॥ अब श्रीमुनिसुव्रत मैं पायन परूं, सुखदाय लख पायन परूं।

ॐ ह्रीं श्रीमुनिसुव्रतनाथजिनेन्द्राय गर्भ, जन्म, तप, ज्ञान, निर्वाण पंचकल्याण प्राप्ताय
अष्ट कर्म दहनाय धूपं निर्वपामीति स्वाहा।

फल-श्रीफल अनार सुआंबआदिक, पक्वफलअति विस्तरूं। सो मोक्ष फलके हेतु लेकर, तुम चरण आगे धरूं॥ शिवसाथ करत सनाथ,सुव्रतनाथ मुनि गुण माल हैं। तसु चरणआनंद भरण तारण, तरण विरद विशाल हैं॥ अब श्रीमुनिसुव्रत मैं पायन परू, सुखदाय लख पायन परू।

ॐ ह्रीं श्रीमुनिसुव्रतनाथजिनेन्द्राय गर्भ, जन्म, तप, ज्ञान, निर्वाण पंचकल्याण प्राप्ताय
मोक्षफल प्राप्तये फलं निर्वपामीति स्वाहा।

अर्घ-जल गंधआदि मिलाय आठों, दर्व अर्घ सजो वरू। पूजूं चरण पंकज भगति युत, जातें जगत सागर तरू॥ शिव साथ करत सनाथ, सुव्रतनाथ मुनि गुणमाल हैं। तसु चरण आनंद भरण तारण, तरण विरद विशाल हैं॥ अब श्रीमुनिसुव्रत मैं पायन परू, सुखदाय लख पायन परू॥

ॐ ह्रीं श्रीमुनिसुव्रतनाथ जिनेन्द्राय गर्भ, जन्म, तप, ज्ञान, निर्वाण पंचकल्याण प्राप्ताय
अनर्घ पद प्राप्तये अर्घं निर्वपामीति स्वाहा।

## अथपंचकल्याणक। छंद चोटक।

गर्भ-तिथि दोयज सावन श्याम भयो। गरभागम मंगल मोद भयो॥ हरि वृन्द शची पितु मात जजैं।

हम पूजत ध्यावत पाद कजैं ॥ उों ह्रीं श्रीमुनिसुव्रतनाथजिनेन्द्राय श्रावण कृष्ण द्वितीया गर्भ कल्याणकाय अर्घं निर्वपामीति स्वाहा।

जन्म–वैशाख वदी दशमी वरनी। जन्मे तिहि दिवस त्रिलोक धनी॥ सुर मन्दर ध्याय पुरंदरने। मुनि सुव्रतनाथ हमें शरने ॥ २ ॥ उों ह्रीं श्रीमुनिसुव्रतनाथजिनेन्द्राय वैशाख कृष्ण दशमी जन्म कल्याणकाय अर्घं निर्वपामीति स्वाहा।

तप–तप दुर्द्धर श्रीधरने गहियो। वैशाख वदी दशमी कहियो॥ निरुपाधि समाधि सुध्यावत हैं। हम पूजत भक्ति बढावत हैं ॥ ३ ॥ उों ह्रीं श्रीमुनिसुव्रतनाथजिनेन्द्राय वैशाख कृष्ण दशमी तप कल्याणकाय अर्घं निर्वपामीति स्वाहा।

ज्ञान–वरकेवल ज्ञान उद्योत कियो। नवमी वैशाख वदीसुखियो॥घन मोह निशाभनि मोक्षमगा। हम पूजतहैं भवसिंधु थगा ॥ ४ ॥ उों ह्रीं श्रीमुनिसुव्रतनाथजिनेन्द्राय वैशाख कृष्ण नवमी ज्ञान कल्याणकाय अर्घं निर्वपामीति स्वाहा।

निर्वाण–वदी वारस फागुण मोक्षगये। तिहुंलोक शिरोमणि सिद्धभये॥ सु अनंत गुणाकर विघ्नहरी। हम पूजत हैं मनमोद भरी ॥५॥ उों ह्रीं श्रीमुनिसुव्रतनाथजिनेन्द्राय फाल्गुण कृष्ण द्वादशी मोक्ष कल्याणकाय अर्घं निर्वपामीति स्वाहा।

## अथजयमाला। दोहा।

महाअर्घं–मुनिगण नायक मुक्त पति, सुक्त व्रताकर युक्त। भुक्ति मुक्ति दातार लख, वंदूं तन मनउक्त॥

छंद त्रोटक–जय केवल भान अमान धरं। मुनिस्वच्छ सरोज विकाश करं॥भव संकट भंजन लायक हैं। मुनिसुव्रत सुव्रत दायक हैं॥ २ ॥ घनघात वनं दव दीप्तभनं। भवबोध तृषातुर मेघघनं॥ नित मंगल वृंद बधायक हैं। मुनिसुव्रत सुव्रत दायक हैं॥ ३ ॥ गरभादिक मंगल सारधरे। जग जीवन के दुखदंद हरे॥ सब तत्त्व प्रकाशन लायक हैं। मुनि सुव्रत सुव्रत दायक हैं॥ ४॥ शिव मारग मंडण तत्त्व कहो। गुणसार जगत्रय शर्म लहो॥ रुज रागरुदोष मिटायक हैं। मुनि सुव्रत सुव्रत दायक हैं ॥ ५ ॥ समवश्रुतिमें सुरनार सही। गुण गावत नावत भाल मही॥ अरु नाचत भक्ति बढ़ायक हैं। मुनि सुव्रत सुव्रत दायक हैं ॥ ६ ॥ पग नूपुरकी धुनि होत भनं। झननं झननं झननं झननं॥ सुरलेत अनेक रमायकहैं। मुनिसुव्रत सुव्रत दायकहैं ॥ ७ ॥ घननं घननं घन घंट वजे। तननं तननं तन तान सजे॥ द्रम द्रम मृदंग वजायक हैं। मुनि सुव्रत सुव्रत दायक हैं॥ ८॥ छिनमें लघु औ छिनथूल बने। युत हावविभाव विलास पने॥ मुखतें पुन यों गुणगायक हैं। मुनि सुव्रत सुव्रत दायक हैं ॥९॥ धृगतां धृगतां पग पावत हैं। सननं सननं सु नचावत हैं॥ अति आनंद को पुन पाय कहैं। मुनि सुव्रत सुव्रत दायक हैं॥ १० ॥ अपने भवको फल लेत सही। शुभ भावनतें सब पाप दही॥ तिततें सुखको

सब पायक हैं। मुनि सुव्रत सुव्रत दायक हैं ॥ ११ ॥ इन आदि समाज अनेक तहां। कहि कौनसके जु विभेद यहां॥ धन श्रीजिनचंद सुधायक हैं। मुनिसुव्रत सुव्रत दायक हैं ॥ १२ ॥ पुन देश विहार कियो जिनने। वृष अमृत वृष्टि कियो तुमने॥ हमको तुमरी शरनाइक है। मुनि सुव्रत सुव्रत दायक हैं ॥ १३ ॥ हमपै करुणा कर देव अबै। शिवराज समाज सु देहु सबै ॥ जिम होऊ सुखाश्रम नायक हैं। मुनि सुव्रत सुव्रत दायक हैं ॥ १४ ॥ भवि वृन्दतनी विनती जु यही। मोहि देऊ अभैपद राजसही ॥ हम आन गही शरनाइक है। मुनि सुव्रत सुव्रत दायक है॥ १५ ॥

घत्ताछन्द–जय गुणगण धारी शिव हितकारी,शुद्ध बुद्ध चिद्रूप पती॥ परमानंद दायक दास सहायक, मुनि सुव्रत जयवंत यती ॥ १६ ॥ ओं ह्रीं श्रीमुनिसुव्रतनाथजिनेन्द्राय गर्भ, जन्म, तप, ज्ञान, निर्वाण पंचकल्याण प्राप्ताय अनर्घ पद प्राप्तये महार्घं निर्वपामीति स्वाहा ।

अथ आशीर्वादः। दोहा–मुनिसुव्रत के चरणयुग, जो पूजे अभिनंद।

सो सुर नर सुख भोग के, पावे सहजानंद ॥ १७ ॥

इत्याशीर्वादः। इति श्रीमनिसुब्रतनाथजिन पूजा संपूर्णा ॥ २० ॥

# २१ अथ श्री नमिनाथजिन पूजा प्रारभ्यते ।

(वृन्दावन कृत) छंद मदावलिप्त कपोल, वा रोडक ।

स्थापना– श्रीनमिनाथ जिनंदनमो विजयारध नंदन । विख्यादेवी मात सहज सब पाप निकंदन ॥
अपराजित तज जै मिथुलापुर वर आनंदन ॥ तिन्हें सुथापूं यहां त्रिधा करके पद वंदन ॥ १ ॥

ॐ ह्रीं श्रीनमिनाथ जिनेन्द्र अत्रावतरावतर संवौषट् आह्वाननम् ।

ॐ ह्रीं श्री नमिनाथ जिनेन्द्र अत्र तष्ठ तिष्ठ ठः ठः स्थापनम् ।

ॐ ह्रीं श्री नमिनाथ जिनेन्द्र अत्र मम सन्निहितो भव भव वषट् सन्निधीकरणम् ॥

## अथ अष्टक । छंद सुन्दरी वा द्रुतविलंबित ।

जल–सुरनदी जल उज्वल पावनं । कनक भृंग भरो मन भावनं । जजतहूं नमि के गुण गाय के ।
युग पदांबुज प्रीति लगाय के ॥ ॐ ह्रीं श्री नमिनाथ जिनेन्द्राय गर्भ जन्म तप ज्ञान निर्वाण पंच कल्याण प्राप्ताय जन्म मृत्यु जरारोग विनाशनाय जलं निर्वपामीति स्वाहा ॥

चन्दन–हरि मलयमिल केशरसे घसो । जगतनाथ भवातपको नसो । जजतहूं नमि के गुणगाय के ।
युग पदाम्बुज प्रीति लगाय के ॥ ॐ ह्रीं श्री नमिनाथ जिनेन्द्राय गर्भ जन्म तप ज्ञान निर्वाण पंचकल्याण प्राप्ताय संसारा तापरोग विनाशनाय चन्दनं निर्वपामीति स्वाहा ॥

अक्षत–गुलक के सम सुन्दर तंदुलं। धरत पुंज सुभुंजत संकुलं। जजत हूं नमि के गुणगाय के।
युग पदाम्वुज प्रीति लगाय के ॥ ॐ ह्रीं श्री नमिनाथ जिनेन्द्राय गर्भ, जन्म, तप, ज्ञान, निर्वाण
पंचकल्याण प्राप्ताय अक्षयपद प्राप्तये अक्षतान् निर्वपामीति स्वाहा ॥

पुष्प–कमल केतकि वेल सुहावनी। समरशूल समस्त नसावनी ॥ जजत हूं नमि के गुण गायके।
युग पदाम्वुज प्रीति लगाय के ॥ ॐ ह्रीं श्री नमिनाथ जिनेन्द्राय गर्भ, जन्म, तप, ज्ञान, निर्वाण
पंच कल्याण प्राप्ताय कामवाण विनाशनाय पुष्पं निर्वपामीति स्वाहा ॥

नैवेद्य–शशिसुधासम मोदक मोदनं। प्रबल दुष्ट क्षुधामद खोदनं ॥ जजत हूं नमि के गुण गायके।
युगपदाम्वुज प्रीति लगाय के ॥ ॐ ह्रीं श्रीनमिनाथ जिनेन्द्राय गर्भ, जन्म, तप, ज्ञान, निर्वाण
पंच कल्याण प्राप्ताय क्षुधा रोग विनाशनाय नैवेद्यं निर्वपामीति स्वाहा ॥

दीप–शुचि घृताश्रित दीपक जोइया। असम मोह महातम खोइया ॥ जजत हूं नमि के गुणगाय के।
युगपदाम्बुज प्रीति लगाय के ॥ ॐ ह्रीं श्री नमिनाथ जिनेन्द्राय गर्भ, जन्म, तप, ज्ञान, निर्वाण
पंचकल्याण प्राप्ताय मोहांधकार विनाशनाय दीपं निर्वपामीति स्वाहा ॥

धूप–अमर जिह्व विषे दश गंधको। दहत दाहत कर्म कबंधको ॥ जजत हूं नमि के गुण गायके ॥
युगपदाम्बुज प्रीति लगाय के ॥ ॐ ह्रीं श्री नमिनाथ जिनेन्द्राय गर्भ, जन्म, तप, ज्ञान, निर्वाण
पंचकल्याण प्राप्ताय अष्टकर्म दहनाय धूपं निर्वपामीति स्वाहा ॥

फल–फल सुपक्व मनोहर पावने। सकल विघ्न समूर नसावने॥ जजत हूं नमि के गुण गायके।
सुगपदाम्बुज प्रीति लगाय के॥ ॐ ह्रीं श्री नमिनाथ जिनेन्द्राय गर्भ, जन्म, तप, ज्ञान, निर्वाण पंचकल्याण प्राप्ताय मोक्ष फल प्राप्तये फलं निर्वपामीति स्वाहा।

अर्घ–जल फलादि मिलाय सनोहरं। अरघ धारतही भय भवहरं। जजत हूं नमि के गुण गाय के।
युग पदाम्वुज प्रीति लगाय के॥ ॐ ह्रीं श्री ममिनाथ जिनेन्द्राय गर्भ, जन्म, तप,ज्ञान, निर्वाण पंचकल्याण प्राप्ताय अनर्घपद प्राप्तये अर्घं निर्वपामीति स्वाहा॥

## अथ पंच कल्याणक। छंद पाद्धता।

गर्भ–गरभागम मंगल धारा। युग आश्विन श्याम उदारा॥हरि हर्ष जजे पितु माता। हम पूजें त्रिवभुन त्राता॥१॥ॐ ह्रींश्रीनमिनाथ जिनेन्द्रायआश्विनकृष्णद्वितीया गर्भ कल्याणकाय अर्घं निर्वपामीति स्वाहा

जन्म–जन्मोत्सव श्याम अषाढा। दशमी दिन आनंद बाढा॥ हरि मंदिर पूजें जाई। हम पूजें मन वच काई॥२॥ॐ ह्रीं श्रीनमिनाथ जिनेन्द्राय आषाढकृष्ण दशमी जन्मकल्याणकायअर्घं निर्वपामीति स्वाहा

तप–तप दुर्धर श्रीधर धारा। दशमी कलिषाढ उदारा॥निज आतम रसझरलायो। हम पूजतआनंद पायो॥
ॐ ह्रीं श्रीनमिनाथ जिनेन्द्राय आषाढ कृष्ण दशमी तप कल्याणकाय अर्घं निर्वपामीति स्वाहा॥

ज्ञान–शित मगसिर ग्यारस चूरे। चव घात भये गुणपूरे॥ समवश्रुति केवल धारी।

तुम को नित नमो हमारी ॥ ४ ॥ ॐ ह्रीं श्रीनमिनाथ जिनेन्द्राय मार्गशिर शुक्ल एकादशी ज्ञान कल्याणकाय अर्घं निर्वपामीति स्वाहा ।

निर्वाण–वैशाख चतुर्दशि श्यामा । हनि शेष वरी शिववामा ॥ सम्मेद थकी भगवंता । हम पूजें सुगुण अनंता ॥ ५ ॥ ॐ ह्रीं श्रीनमिनाथ जिनेन्द्राय वैशाख कृष्ण चतुर्दशी मोक्ष कल्याणकाय अर्घं निर्वपामीति स्वाहा ॥

## अथ जयमाला ॥ दोहा ॥

महाअर्घ–आयु सहस दश वर्षकी, हेम वरण तन सार ॥ धनुष पंचदश तुंगतन, महिमा अपरंपार ॥१॥

चौपाई–जयजयजय नमिनाथ कृपाला । अरिकुल गहन दहन दवज्वाला ॥ जयजय जग धरम पयोधर धीरा । जय भव भंजन गुण गंभीरा ॥२॥ जयजय परमानंद गुणधारी । विश्व विलोकन जन हितकारी ॥ अशरण शरण उदार जिनेशा । जयजय समवसरण आवेशा ॥ ३ ॥ जयजय केवलज्ञान प्रकाशी । जय चतुरानन हनि भव पाशी ॥ जय त्रिभुवन हित उद्यमवंता । जयजयजयजय नमि भगवंता ॥४॥ जय जय तुम सप्ततत्व दरशायो । तासु सुनत भवि निजरस पायो ॥ एक शुद्ध अनुभव निज भाखें । दो विध राग दोष क्षय आखे ॥ ५ ॥ द्वय श्रेणी द्वय नय द्वय धर्मं । दो प्रमाण आगम गुण शर्मं ॥ तीन लोक त्रययोग त्रिकालं । सल्ल पल्ल त्रयवात वयालं ॥ ६ ॥ चार बंध संज्ञा गति ध्यानं । आराधन निक्षेप चौ दानं ॥ पंच लब्धि आचार प्रमादं । बंध हेतु पैताले सादं ॥७॥ गोलक पंच भाव

शिव भौने। छहो दरव सम्यक अनुकौने ॥ हानि वृद्धि तप समय समेता। सप्तभंग वाणी के नेता ॥ ८॥ सयम समुद्घात भय सारा। आठ करम मद दल गुणधारा ॥ नवों लब्धि नव तत्व प्रकाशे। नौ कषाय हरि तूप हुलासे ॥ ९ ॥ दसों बंधके मूल नसाये। सो इन आदि सकल दरसाये ॥ फेर विहर जगजन उद्धारे। जयजय ज्ञान दरस अविकारे ॥ १० ॥ जय वीरज जय सूक्षम वंता। जय अवगाहन गुणवरनंता ॥ जयजय अगुरु लघू निरबाधा। इन गुणयुत तुम शिवसुखसाधा ॥ ११ ॥ ताको कहत थके गणधारी। तो को समरथ कहें प्रचारी ॥ ताते मैं अब शरणे आयो। भवदुःख मेट देहु शिवरायो ॥ १२ ॥ बारबार यह अरज हमारी। हे त्रिपुरारी हे शिवकारी ॥ पर परनतिको वेग मिटावो। सहजानंद सरूप भिटावो ॥ १३ ॥ वृन्दावन याचत शिरनाई। तुम मम उर निवसो जिनराई ॥ जबलौं शिवनहि पाऊं सारा। तब लौं यही मनोरथ ह्मारा ॥ १४ ॥

घत्ताछन्द—जयजय नमिनाथं हो शिवसाथं, औ अनाथके नाथ सदं ॥ ताते शिरनायो भगति बढायो, चिहन चिन्ह शतपत्र पद ॥ १५ ॥ ॐ ह्रीं श्रीनमिनाथ जिनेन्द्राय गर्भ, जन्म, तप, ज्ञान, निर्वाण पंचकल्याण प्राप्ताय अनर्घ पद प्राप्तये महार्घं निर्वपामीति स्वाहा ॥

अथ आशीर्वादः—श्रीनमिनाथ तने युगल, चरण जजे जो जीव ॥
सो सुरनर सुख भोगवर, होवे शिवतिय पीव ॥ १६ ॥ इत्याशीर्वादः ॥

इति श्री नमिनाथ जिन पूजा सम्पूर्णा ॥२१॥

# २२अथ श्री नेमिनाथजिन पूजा प्रारम्यते।

( वृन्दाबनकृत ) छंद लक्ष्मीधरा वा अर्धलक्ष्मीधरा।

स्थापना—जैतिजै जैतिजै जैतिजै नेमिकी, धर्म अवतार दातार सो चैनकी॥
श्रीशिवानंद भवफंद नि.कंद, ध्यावें जिन्हें इद्र नागेंद्र औ मैनकी॥
परम कल्याण के देनहारे तुम्ही, देव हो सेव ताते करूं एनकी॥
थापहूं वारत्रय शुद्ध उच्चार त्रय, शुद्धता धार भवपारको लेनकी॥ १॥

ॐ ह्रीं श्रीनेमिनाथ जिनेन्द्र अत्रावतरावतर सवौषट् आव्हाननम्।
ॐ ह्रीं श्रीनेमिनाथ जिनेन्द्र अत्र तिष्ठ तिष्ठ ठःठ. स्थापनम्।
ॐ ह्रीं श्रीनेमिनाथ जिनेन्द्र अत्रमम सन्निहितो भवभव वषट् सन्निधीकरणम्॥

## अथ अष्टक। चाल होली तालयुत।

जल—निगम नदी जल प्रासुक लीनो, कंचन भृंग भराय। मन वच तन ते धार देतही, सकल कलंक नसाय॥ दाता मोक्ष के, श्रीनेमिनाथ जिनराय, दाता मोक्षके॥ ॐ ह्रीं श्रीनेमिनाथ जिनेन्द्रायगर्भ, जन्म,तप,ज्ञान,निर्वाण पंचकल्याण प्राप्ताय जन्ममृत्यु जरारोग विनाशनाय जलं निर्वपामीतिस्वाहा।

चन्दन—हरिचंदन युत कदलीनंदन, कुंकुम संग घसाय॥ विघ्नताप नाशन के कारण, जजूं तिहारे

पाय ॥ दाता मोक्ष के, श्रीनेमिनाथ जिनराय, दाता मोक्ष के ॥ ॐ ह्रीं श्रीनेमिनाथ जिनेन्द्राय गर्भ, जन्म, तप, ज्ञान, निर्वाण पंचकल्याण प्राप्ताय संसारा तापरोग विनाशनाय चन्दनं निर्वपामीतिस्वाहा।

अक्षत–पुण्यराशि तुम यश सम उज्वल, तंदुल शुद्ध मंगाय ॥ अखै सौख्य भोगनके कारण, पुंजधरूं गुणगाय ॥ दाता मोक्ष के, श्रीनेमिनाथ जिनराय, दाता मोक्षके ॥ ॐ ह्रीं श्रीनेमिनाथजिनेन्द्राय गर्भ, जन्म, तप, ज्ञान, निर्वाण पंचकल्याण प्राप्ताय अक्षयपद प्राप्तये अक्षतान् निर्वपामीति स्वाहा ॥

पुष्प–पुंडरीक तृण द्रुमको आदिक, सुमन सुगंध मिलाय ॥ दर्पक मनमथ भंजन कारण, जजूं चरण लवलाय ॥ दाता मोक्ष के, श्रीनेमिनाथ जिनराय, दाता मोक्ष के ॥ ॐ ह्रीं श्रीनेमिनाथजिनेन्द्राय गर्भं, जन्म, तप, ज्ञान, निर्वाण पचकल्याण प्राप्ताय कामवाण विनाशनाय पुष्पं निर्वपामीति स्वाहा।

नैवेद्य–घेवरबावर खाजे साजे, ताजे तुरत मंगाय ॥ क्षुधावेदनी नाश करन को, जजूं चरण उमगाय ॥ दाता मोक्ष के, श्रीनेमिनाथ जिनराय, दाता मोक्ष के ॥ ॐ ह्रीं श्रीनेमिनाथ जिनेन्द्राय गर्भ, जन्म, तप, ज्ञान, निर्वाण पंचकल्याण प्राप्ताय क्षुधारोग विनाशनाय नैवेद्यं निर्वपामीति स्वाहा।

दीप–कनकदीप नवनीत पूरकर, उज्वल जोत जगाय ॥ तिमिर मोह नाशक तुमको लख, जजूं चर्ण हुलसाय ॥ दाता मोक्ष के, श्रीनेमिनाथ जिनराय, दाता मोक्ष के ॥ ॐ ह्रीं श्रीनेमिनाथजिनेन्द्राय गर्भ, जन्म, तप, ज्ञान, निर्वाण पंचकल्याण प्राप्ताय मोहान्धकार विनाशनाय दीपं निर्वपामीति स्वाहा।

धूप–दशविध गंध मंगाय मनोहर, गुंजत अलिगण आय ॥ दसों बंध जारन के कारण, खेऊं तुम ढिग

लाय ॥ दाता मोक्ष के, श्रीनेमिनाथ जिनराय, दाता मोक्ष के ॥ ॐ ह्री श्रीनेमिनाथजिनेन्द्राय गर्भ, जन्म,तप,ज्ञान, निर्वाण पंचकल्याण प्राप्ताय अष्ट कर्म दहनाय धूपं निर्वपामीति स्वाहा ॥

फल–सुरस वरण रसना मनभावन, पावन फल सु मंगाय ॥ मोक्ष महाफल कारण पूजूं, हे जिनवरतुम पाय ॥ दाता मोक्ष के, श्रीनेमिनाथ जिनराय, दाता मोक्षके ॥ ॐ ह्रीं श्रीनेमिनाथजिनेन्द्राय गर्भ, जन्म, तप, ज्ञान, निर्वाण पंचकल्याण प्राप्ताय मोक्षफल प्राप्तये फलं निर्वपामीति स्वाहा ॥

अर्घ–जल फल आदि साज शुचि लीनों, आठों दर्व मिलाय ॥ अष्टम थितिके राज करन को, जजूं अंग वसुनाय ॥ दाता मोक्षके, श्रीनेमिनाथ जिनराय, दाता मोक्ष के ॥ ॐ ह्री श्रीनेमिनाथजिनेन्द्राय गर्भ,जन्म,तप,ज्ञान,निर्वाण पचकल्याण प्राप्ताय अनर्घ पद प्राप्तये अर्घं निर्वपामीति स्वाहा ॥

## अथ पंचकल्याणक । छन्द पाद्धता

गर्भ–सित कातिक छट्ट अमंदा । गरभागम आनदकंदा ॥ शचिसेय शिवापद आयी । हम पूजें मनवचकायी ॥

ॐ ह्रीं श्रीनेमिनाथजिनेन्द्राय कार्तिक शुक्ल षष्ठी गर्भकल्याणकाय अर्घं निर्वपामीति स्वाहा ॥

जन्म–सित सावन छट्टअमंदा । जनमे त्रिभुवनके चंदा ॥ पितु समुद महासुख पायो । हमपूजत विघ्न नसायो ॥

ॐ ह्रीं श्रीनेमिनाथ जिनेन्द्राय श्रावण शुक्ल षष्ठी जन्मकल्याणकाय अर्घं निर्वपामीति स्वाहा ॥

तप–तज राजमती व्रतलीनो । सित सावन छट्टप्रवीनो ॥ शिवनार तबै हरषाई । हम पूजैं पद शिर नाई ॥

ॐ ह्रीं श्रीनेमिनाथ जिनेन्द्राय श्रावण शुक्ल षष्ठी तप कल्याणकाय अर्घंनिर्वपामीति स्वाहा ॥

# २३ अथ श्रीपार्श्वनाथ जिन पूजा लिख्यते।

(वृन्दावनकृत) कवित्त।

स्थापना–प्राणत देव लोकते आये, वामादे उर जगदाधार।
अश्वसेन सुत नुत हरिहर हरि, अंक हरित तन सुख दातार॥
जरत नागयुग बोधदियो जिहि, भुवनेश्वर पद परम उदार।
ऐसे पारसको तज आलस, थाप सुधारस हेत विचार॥ १॥

ओं ह्रीं श्रीपार्श्वनाथजिनेन्द्र अत्रावतरावतर संवौषट् आह्वाननम्।
ओं ह्रीं श्रीपार्श्वनाथजिनेन्द्र अत्र तिष्ठ तिष्ठ ठः ठः स्थापनम्।
ओं ह्रीं श्रीपार्श्वनाथजिनेन्द्र अत्र मम सन्निहितो भवभव वषट् सन्निधीकरणम्॥

## अथ अष्टक। छंद प्रमिताक्षरा।

जल–सुर दीर्घिका कन कुंभ भरूं। तव पाद पद्मतर धार करूं॥ सुखदाय पाय यह सेवत हूं। प्रभुपार्श्व सार्श्व गुण वेवत हूं॥ ओं ह्रीं श्रीपार्श्वनाथजिनेन्द्राय गर्भ, जन्म, तप, ज्ञान, निर्वाण पंचकल्याण प्राप्ताय जन्म मृत्यु जरारोग विनाशनाय जलं निर्वपामीति स्वाहा।

चन्दन-हरिगंध कुंकुम कपूर घसूं। हर चिन्ह हेर अरचूं सुरसूं॥ सुखदाय पाय यह सेवत हूं। प्रभु पार्श्व सार्श्व गुण वेवत हूं॥ ॐ ह्रीं श्रीपार्श्वनाथजिनेन्द्राय गर्भ, जन्म, तप, ज्ञान, निर्वाण पंचकल्याण प्राप्ताय संसारा ताप रोग विनाशनाय चन्दनं निर्वपामीति स्वाहा।

अक्षत-हिमहीर निरज समान शुचं। वर पुंज तंडुल तवाग्रमुचं॥ सुखदाय पाय यह सेवतहूं। प्रभुपार्श्व सार्श्व गुण वेवतहूं॥ ॐ ह्रीं श्रीपार्श्वनाथजिनेन्द्राय गर्भ, जन्म, तप, ज्ञान, निर्वाण पंचकल्याण प्राप्ताय अक्षय पद प्राप्तये अक्षतान् निर्वपामीति स्वाहा।

पुष्प-कमलादि पुष्प धनुपुष्प धरूं। मद भंजन हेत ढिग पुंज करूं॥ सुखदाय पाय यह सेवतहूं। प्रभु पार्श्व सार्श्व गुण वेवत हू॥ ॐ ह्रीं श्रीपार्श्वनाथजिनेन्द्राय गर्भ, जन्म, तप, ज्ञान, निर्वाण पंचकल्याण प्राप्ताय काम वाण विनाशनाय पुष्प निर्वपामीति स्वाहा।

नैवेद्य-चरु नव्यगव्य रससार करूं। धर पाद पद्मतर मोद भरूं॥ सुखदाय पाय यह सेवत हूं। प्रभु पार्श्व सार्श्व गुण वेवत हूं॥ ॐ ह्रीं श्रीपार्श्वनाथजिनेन्द्राय गर्भ, जन्म, तप, ज्ञान, निर्वाण पंचकल्याण प्राप्ताय क्षुधारोग विनाशनाय नैवेद्यं निर्वपामीति स्वाहा

दीप-मणि दीप जोति जगमग्ग मई। तव पाद कंजतर वारदई॥ सुखदाय पाय यह सेवत हूं। प्रभु पार्श्व सार्श्व गुण वेवत हूं॥ ॐ ह्रीं श्रीपार्श्वनाथजिनेन्द्राय गर्भ, जन्म, तप, ज्ञान, निर्वाण पंचकल्याण प्राप्ताय मोहांधकार विनाशनाय दीपं निर्वपामीति स्वाहा।

धूप–दश गंध खेय मन माचत हैं। वह धूम धूम मिस नाचत हैं॥ सुखदाय पाय यह सेवत हूं। प्रभु पार्श्व सार्श्व गुण वेवतहूं॥ ॐ ह्रीं श्रीपार्श्वनाथ जिनेन्द्राय गर्भ, जन्म, तप, ज्ञान, निर्वाण पचकल्याण प्राप्ताय अष्ट कर्म दहनाय धूपं निर्वपामीति स्वाहा।

फल–फल प्रासुक तुमढिग लाय धरूं। ताते शिव सुन्दर नार वरूं॥ सुखदाय पाय यह सेवत हूं। प्रभु पार्श्व सार्श्व गुण वेवत हूं॥ ॐ ह्रीं श्रीपार्श्वनाथजिनेन्द्राय गर्भ, जन्म, तप, ज्ञान, निर्वाण पंचकल्याण प्राप्ताय मोक्षफल प्राप्तये फलं निर्वपामीति स्वाहा।

अर्घ–जल आदिसाज सबद्रव्य लिया। कनथार धार नुतनृत्य किया॥ सुखदाय पाय यह सेवतहूं। प्रभु पार्श्व सार्श्व गुण वेवतहूं॥ ॐ ह्रीं श्रीपार्श्वनाथजिनेन्द्राय गर्भ, जन्म, तप, ज्ञान, निर्वाण पंचकल्याण प्राप्ताय अनर्घपद प्राप्तये अर्घं निर्वपामीति स्वाहा।

## अथ पंचकल्याणक। छंद लक्ष्मी धरा।

गर्भ–पक्ष वैशाखकी श्याम दूजी भनो। गर्भ कल्याणको दिवस सोहीगनो॥ देव देवेंद्र श्रीमातु सेवें सदा। मैं जजूं नित्यजो विघ्न होवें विदा॥ १॥ ॐ ह्रीं श्रीपार्श्वनाथजिनेन्द्राय वैशाख कृष्ण द्वितीया गर्भकल्याणकाय अर्घं निर्वपामीति स्वाहा।

जन्म–पौषकी श्याम एकादशीको स्वजी। जन्मलीनो जगन्नाथ धर्म ध्वजी॥ जायके नाक नागेंद्रने पूजिया। मैं जजूं ध्यायके भक्ति धारूं हिया॥ २॥ ॐ ह्रीं श्रीपार्श्वनाथजिनेन्द्राय पौष कृष्ण

एकादशी जन्म कल्याणकाय अर्घं निर्वपामीति स्वाहा

तप–कृष्ण एकादशी पौष की पावनी। राजको त्याग वैराग धारोवनी॥ ध्यान चिद्रूपको ध्याय सातामई। आपको मैं जजूं भक्ति भावे लई॥ ॐ ह्रीं श्रीपार्श्वनाथ जिनेन्द्राय पौष कृष्ण एकादशी तप कल्याणकाय अर्घं निर्वपामीति स्वाहा।

ज्ञान–चैतकी चौथ श्यामा महा भावनी। तादिना घातिया घात शोभावनी॥ वाह्य अभ्यंतरे छद लक्ष्मी धरा। जैति सर्वज्ञ मैं पाद सेवा करा॥ ४॥ ॐ ह्रीं श्रीपार्श्वनाथजिनेन्द्राय चैत्र कृष्ण चतुर्थी ज्ञान कल्याणकाय अर्घं निर्वपामीति स्वाहा।

निर्वाण–सप्तमी शुद्ध शोभै महा सावनी। तादिना मोक्ष पायो महा पावनी॥ शैल समद्रते सिद्धराजा भये। आपको पूजते सिद्ध काजा ठये॥ ५॥ ॐ ह्रीं श्रीपार्श्वनाथ जिनेन्द्राय श्रावण शुक्ल सप्तमी मोक्ष कल्याणकाय अर्घं निर्वपामीति स्वाहा।

## अथ जयमाला। दोहा।

महाअर्घ–पार्श्व परम गुण रास है, पार्श्व करम हरतार॥ पास शर्म निजवास दो, पार्श धर्मधरतार॥
नगर वनारस जन्मलिय, वंश इक्ष्वाकु महान॥ आयु वरष शत तुंगनव, हस्तसु नव परमाण॥

# २४ अथ श्रीवर्धमान जिन पूजा लिख्यतें।

(वृन्दावनकृत) छंद मत्तगयन्द ।

स्थापना–श्रीमतवीर हरो भव पीर भरो सुखसीर अनाकुल ताई ।
केहरि अंक अरी करदंक नये हरि पंकत मोल सुहाई ॥
मैं तुम को इत थापत हूं प्रभु भक्ति समेत हिये हरषाई ।
हे करुणाधन धारक देव यहां अब तिष्ठहु शीघ्रहि आई ॥ १ ॥

ॐ ह्रीं श्रीवर्धमान जिनेन्द्र अत्रावतरावतर संवौषट् आह्वाननम् ।
ॐ ह्रीं श्रीवर्धमानजिनेन्द्र अत्र तिष्ठ तिष्ठ ठःठः स्थापनम् ।
ॐ ह्रीं श्रीवर्धमानजिनेन्द्र अत्र मम सन्निहितो भवभव वषट् सन्निधीकरणम् ॥

## अथ अष्टक । (चाल द्यानतरायजी कृत नंदीश्वराष्टक की)

जल–क्षीरोदधि सम शुचि नीर, कंचन भृंग भरू । प्रभु वेगहरो भव पीर, यातैं धार करूं ॥
श्रीवीर महा अति वीर, सन्मति नायक हो । जय वर्धमान गुण धीर, सन्मति दायक हो ॥
ॐ ह्रीं श्रीवर्धमान जिनेन्द्राय गर्भ, जन्म, तप, ज्ञान, निर्वाण पंचकल्याण प्राप्ताय जन्म

मृत्यु जरारोग विनाशनाय जलं निर्वपामीति स्वाहा ।

चन्दन–मलयागिर चदन सार, केशर संग घसो । प्रभु भव आताप निवार, पूजत हिय हुलसो ॥
श्रीवीर महा अतिवीर, सन्मति नायक हो । जय वर्धमान गुण धीर, सन्मति दायक हो ॥
ॐ ह्रीं श्रीवर्धमान जिनेन्द्राय गर्भ, जन्म, तप, ज्ञान, निर्वाण पंचकल्याण प्राप्ताय संसार ताप रोग विनाशनाय चन्दनं निर्वपामीति स्वाहा ।

अक्षत–तदुल सित शशिसम शुद्ध, लीनो थार भरी । तसु पुंज धरूं अविरुद्ध, पाऊं शिव नगरी ॥
श्रीवीर महा अति वीर, सन्मति नायक हो । जय वर्धमान गुण धीर, सन्मति दायक हो ॥
ॐ ह्रीं श्रीवर्धमान जिनेन्द्राय गर्भ, जन्म, तप, ज्ञान, निर्वाण पंचकल्याण प्राप्ताय अक्षय पद प्राप्तये अक्षतान् निर्वपामीति स्वाहा ।

पुष्प–सुर तरुके सुमन समेत, सुमन सुमन प्यारे । सो मन्मथ भंजन हेत, पूजूं पद थारे ॥
श्रीवीर महा अति वीर, सन्मति नायक हो । जय वर्धमान गुण धीर, सन्मति दायक हो ॥
ॐ ह्रीं श्रीवर्धमान जिनेन्द्राय गर्भ, जन्म, तप, ज्ञान, निर्वाण पंचकल्याण प्राप्ताय काम बाण विनाशनाय पुष्पं निर्वपामीति स्वाहा ।

नैवेद्य–रस रज्जत सज्जत सद्य, मज्जत थाल भरी । पद जज्जत रज्जत अद्य, भज्जत भूखअरी ॥
श्रीवीर महा अति वीर, सन्मति नायक हो । जय वर्धमान गुण धीर, सन्मति दायक हो ॥

ॐ ह्रीं श्रीवर्धमान जिनेन्द्राय गर्भ, जन्म, तप, ज्ञान, निर्वाण पंचकल्याण प्राप्ताय क्षुधा रोग विनाशनाय नैवेद्यं निर्वपामीति स्वाहा ।

दीप–तमखण्डित मंडित नेह, दीपक जोवतहूं । तुम पदतर है सुखगेह, भ्रमतम खोवत हूं ॥
श्रीवीर महा अति वीर, सन्मति नायक हो । जय वर्धमान गुण धीर, सन्मति दायक हो ॥

ॐ ह्रीं श्रीवर्धमान जिनेन्द्राय गर्भ, जन्म, तप, ज्ञान, निर्वाण पंचकल्याण प्राप्ताय मोहांधकार विनाशनाय दीपं निर्वपामीति स्वाहा ।

धूप–हरि चंदन अगर कपूर, चूर सुगंध करा । तुम पद तर खेवत भूर, आठों कर्म जरा ॥
श्रीवीर महा अति वीर, सन्मति नायक हो । जय वर्धमान गुण धीर, सन्मति दायक हो ॥

ॐ ह्रीं श्रीवर्धमान जिनेन्द्राय गर्भ, जन्म, तप, ज्ञान, निर्वाण पंचकल्याण प्राप्ताय अष्ट कर्म दहनाय धूपं निर्वपामीति स्वाहा ।

फल–ऋतु फल कलवर्जित लाय, कचन थाल भरा । शिव फल हित हे जिनराय, तुमढिग भेट धरा ॥
श्रीवीर महा अति वीर, सन्मति नायक हो । जय वर्धमान गुण धीर, सन्मति दायक हो ॥

ॐ ह्रीं श्रीवर्धमान जिनेन्द्राय गर्भ, जन्म, तप, ज्ञान, निर्वाण पंचकल्याण प्राप्ताय मोक्ष फल प्राप्तये फलं निर्वपामीति स्वाहा ।

अर्घ–जलफल वसु सज हिमथार, तन मन मोद धरूं । गुण गावूं भवदधि तार, पूजत पाप हरूं ॥

श्रीवीर महा अति वीर,सन्मति नायकहो। जय वर्धमान गुणधीर,सन्मति दायक हो॥ॐह्रीं श्रीवर्धमान जिनेन्द्राय गर्भ,जन्म,तप,ज्ञान,निर्वाणपंचकल्याण प्राप्ताय अनर्घपद प्राप्तये अर्घं निर्वपामीति स्वाहा।

## अथ पंचकल्याणक। राग टप्पा।

गर्भ–मोहि राखोहो शरना। श्रीवर्धमान जिनराजजी ॥ मो० ॥ गरभ अषाढसित छट्ट लियो थित, त्रिशला उर अघ हरना ॥ सुरपति तितसेव करो नित, मैं पूजूं भव हरना।
मोहि राखो हो शरणा, श्रीवर्धमान जिनराजजी ॥ मो० ॥

ॐ ह्रीं श्री वर्धमानजिनेन्द्राय आषाढ शुक्ल षष्ठी गर्भ कल्याणकाय अर्घं निर्वपामीति स्वाहा।

जन्म–जनम चैतसित तेरस के दिन, कुंडल पुर कन वरना। सुर गिरि सुरगुरु पूज रचायो, मैं पूजूं भव तरना ॥ मोहि राखो हो शरणा, श्रीवर्धमान जिनराजजी ॥ मो० ॥

ॐ ह्रीं श्रीवर्धमान जिनेन्द्राय चैत्र शुक्ल त्रयोदशी जन्म कल्याणकाय अर्घं निर्वपामीति स्वाहा।

तप–मगसिर असित मनोहर दशमी, तादिन तप आचरना। नृप कुमार घर पारण कीनो, मैं पूजूं तुम चरणा ॥ मोहि राखो हो शरणा, श्रीवर्धमानजिनराज जी ॥ मो० ॥

ॐ ह्रीं श्रीवर्धमान जिनेन्द्राय मार्गशिर कृष्ण दशमी तप कल्याणकाय अर्घंनिर्वपामीति स्वाहा।

ज्ञान–शुकल दशैं वैशाख दिवस अरि, घाति चतुक छै वरना। केवल लहि भवि भवसर तारे, जजूं चर्ण सुख भरना ॥ मोहि राखो हो शरणा, श्रीवर्धमान जिनराज जी ॥ मो० ॥

ॐ ह्रीं श्रीवर्धमान जिनेन्द्राय वैशाख शुक्ल दशमी ज्ञान कल्याणकाय अर्घं निर्वपामीति स्वाहा।

निर्वाण—कातिक श्याम अमावसके दिन, पावा पुरते परना ॥ गणफण वृन्द जजे तित बहुविध, मैं पूजूं भय हरना ॥ मोहि राखो हो शरणा, श्रीवर्धमान जिनराज जी ॥ मों० ॥

ॐ ह्रीं श्रीवर्धमानजिनेन्द्राय कार्तिक कृष्णामावस्या मोक्ष कल्याणकाय, अर्घं निर्वपामीति स्वाहा।

## अथ जयमाला। छंद गीता।

महाअर्घ—गणधर अशनिधर चक्रधर, हलधर गदाधर वरवदा। अर चापधर विद्यासुधर, त्रीशूलधर सेवे सदा ॥ दुखहरण आनंदभरण, तारणतरण चरणरसाल है। सुकुमाल गुणमणिमाल, उन्नत भालकी जयमाल है ॥

घत्ताछन्द—जय त्रिशला नंदन हरिकृत वंदन, जगदानंदन चंदवरं ॥
भवताप निकंदन तन मन वंदन, रहित सपन्दन नयन धरं ॥ २ ॥

छंद त्रोटक—जय केवल भानुकला सदनं। भवि कोक विकाशनकं वदनं ॥ जगजीतमहारिपु मोह हरं। रजज्ञान दृगंबर चूरकरं ॥ ३ ॥ गरभादिक मंगल मंडित हो। दुख दारिदको नित खंडित हो ॥ जगमांहि तुम्ही सत पंडित हो। तुमही भवभाव विहंडित हो ॥ ४ ॥ हरिवंश सरोजनिको रवि हो। बलवंत महंत तुम्ही कवि हो ॥ लह केवल धर्म प्रकाश कियो। अबलो सोइ मारग राजत यो ॥ ५ ॥ पुन आप तने गुणमांहि सही। सुर मग्न रहे जितने सबही ॥ तिनकी वनिता गुण गावत हैं। लय माननि सो मन भावत हैं ॥ ६ ॥ पुन नाचत रंग अनेक भरी। तुम भक्ति विषे पग येम धरी ॥ झननं

ॐ ह्रीं श्रीवर्धमान जिनेन्द्राय वैशाख शुक्ल दशमी ज्ञान कल्याणकाय अर्घं निर्वपामीति स्वाहा।
निर्वाण–कातिक श्याम अमावसके दिन, पावा पुरते परना ॥ गणफण वृन्द जजे तित बहुविध, मैं पूजूं भय हरना ॥ मोहि राखो हो शरणा, श्रीवर्धमान जिनराज जी ॥ मो० ॥

ॐ ह्रीं श्रीवर्धमानजिनेन्द्राय कार्तिक कृष्णामावस्या मोक्ष कल्णाणकाय,अर्घं निर्वपामीति स्वाहा।

## अथ जयमाला। छंद गीता।

महाअर्घ–गणधर अशनिधर चक्रधर,हलधर गदाधर वरवदा। अर चापधर विद्यासुधर,त्रीशूल धर सेवे सदा॥
दुखहरण आनंदभरण,तारणतरण चरणरसाल है। सुकुमाल गुणमणिमाल,उन्नत भालकी जयमाल है॥

घत्ताछन्द–जय त्रिशला नंदन हरिकृत वंदन, जगदानंदन चंदवरं ॥
भवताप निकंदन तन मन वंदन, रहित सपन्दन नयन धरं ॥ २ ॥

छंद त्रोटक–जय केवल भानुकला सदनं। भवि कोक विकाशनकं वदनं॥ जगजीतमहारिपु मोह हरं। रजज्ञान दृगंवर चूरकरं ॥ ३ ॥ गरभादिक मंगल मंडित हो। दुख दारिदको नित खंडित हो ॥ जगमांहि तुम्ही सत पंडित हो। तुमही भवभाव विहंडित हो ॥ ४ ॥ हरिवंश सरोजनिको रवि हो। वलवत महंत तुम्ही कवि हो ॥ लह केवल धर्म प्रकाश कियो। अबलो सोइ मारग राजत यो ॥५॥ पुन आप तने गुणमांहि सही। सुर मग्न रहे जितने सबही ॥ तिनकी वनिता गुण गावत हैं। लय माननि सो मन भावत हैं ॥ ६ ॥ पुन नाचत रंग अनेक भरी। तुम भक्ति विषे पग येम भरी ॥ झननं

झननं झननं झननं। सुरलेत तहां तननं तननं ॥ ७॥ घननं घननं घनघंट बजे। ढमदं ढमद मिरदंग सजे ॥ गणनांगण गर्भगता सुगता। ततता ततता अतता वितता ॥ ८॥ धृगतां धृगतां गत बाजत हैं। सुरताल रसालजु छाजत हैं॥ सननं सननं सननं नभमे। इक रूप अनेकजु धार भमें ॥ ९॥ केइ नार सु बीन बजावत हैं। तुमरो यश उज्वल गावत हैं॥ करताल विषे करताल धरें। सुरताल विशालजु नादकरें ॥ १०॥ इन आदि अनेक उछाह भरी। सुर भक्तिकरे प्रभुजी तुमरी॥ तुमही जग जीवन के पितु हो। तुमही बिन कारणते हितु हो ॥ ११ ॥ तुमही यह विघ्न विनाशन हो। तुमही निज आनंद भासनहो ॥ तुमही चित चिंतत दायक हो। जगमांहि तुम्ही शिव लायक हो ॥ १२॥ तुमरे पन मगल मांहि सही। जिय उत्तम पुण्यलयो सब ही ॥ हमको तुमरी शरणागत है। तुमरे गुण में मन पागत है॥ १३ ॥ प्रभु मो हिय आप सदा वसिये। जबलों वसुकर्म नही नसिये॥ जबलों तुम ध्यान हिये वरतो। तबलों श्रुति चिंतन चित्त रतो॥१४॥तबलों व्रत चारित चाहत हूं। जबलों शुभभाव सुगाहत हूं॥ तबलों सत सगति नित्त रहूं। जबलों मम संयम चित्त गहूं ॥१५॥ जबलों नहिनाश करूं अरको। शिवनार वरूं समता धर को। यह दो तबलों हमको जिनजी। हम याचत हैं इतनी सुन जी।१६।

घत्ताछन्द—श्रीवीर जिनेशा नमित सुरेशा, नागनरेशा भगति भरा ॥ वृन्दावन ध्यावे विघन नसावे, वांछित पावे शर्मवरा ॥ १७ ॥ ॐ ह्रीं श्रीवर्धमान जिनेन्द्राय गर्भ, जन्म, तप, ज्ञान, निर्वाण पंचकल्याण प्राप्ताय अनर्घ पद प्राप्तये महार्घं निर्वपामीति स्वाहा !

अथ आशीर्वादः । दोहा–श्रीसन्मतिके युगल पद, जो पूजे धर प्रीति। वृन्दावन सो चतुर नर, लहै मुकति

नव नीति ॥ १८ ॥ इत्याशीर्वादः । इति श्रीवर्धमानजिन पूजा संपूर्णा ॥ २४ ॥

अथ पूर्णार्घ्य–छंदत्रोटक–सुनिये जिनराज त्रिलोक धनी । तुममें जितने गुणहैं तितनी । कह

कौन सके मुखतें सबही । तिहि पूजतहूं गह अर्घ यही॥१॥ॐ ह्रीं श्रीऋषभ,अजित,सम्भव,अभिनन्दन,

सुमति,पद्म,सुपार्श्व,चन्द्रप्रभ,पुष्पदन्त,शीतल,श्रेयांस,वासुपूज्य,विमल,अनन्त,धर्म, शान्ति,कुन्थु, अर,

मल्लि, मुनिसुव्रत, नमि,नेमि,पार्श्व,वर्द्धमान इति चतुर्विंशति जिनेन्द्रेभ्यःपूर्णार्घं निर्वपामाति स्वाहा ॥

अथ आशीर्वाद । कवित्त–ऋषभ देवको आदि, अंत श्रीवर्धमान जिनवर सुखकार। तिनके चरण कमल

को पूजे, जो प्राणी गुणमाल उचार ॥ ताके पुत्र मित्र धन यौवन, सुखसमाज गुण मिले अपार ।

सुर पद भोग भोग चक्रीन्हे, अनुक्रम लहै मोक्ष पद सार ॥ २ ॥ इत्याशीर्वादः ॥

## अथ कविनामादि वर्णन ।

छंद मनहरण–काशीजी में काशीनाथ नन्नूजी अनंत राम, मूलचंद आदि सुराम आदि जानियो । सज्जन अनेक तहां धर्म चंदजीके नंद, वृंदावन अग्रवाल गोल गोत मानियों ॥ ता ने रचो पाठ पाय मन्नूलालको सहाय, बालबुद्धि अनुसार सुनो सरधानियो ॥ तामें भूलचूक होय ताहि शोध शुद्धकीजो, मोहि अलपज्ञजान क्षमाउर आनियो ॥ १ ॥

इति श्रीवर्त्तमान चतुर्विंशति जिनेन्द्राणां वृन्दावनकृता भाषा पूजा सम्पूर्णा